## श्री जयन्तीलालभाई रुगनाथभाई दोशी
## बम्बई



आपका जन्म गुजरात प्रान्त के सौराष्ट्र प्रान्त मे सावर कुडला शहर मे 55 वर्ष पूर्व श्री रुगनाथ भाई दोशी के यहा हुआ। अध्ययन पूर्ण करने के पश्चात् व्यवसाय की ओर आपने कदम बढाये। वर्तमान में आप बम्बई एव गुजरात की प्रख्यात पेढ़ी गुजरात सेविंग के नाम से बैंकर्स एव इन्वेस्ट-मेंटस का व्यवसाय करते है। आपने अपने माता पिता के स्मरणार्थ दिवालीबेन रुगनाथ दोशी फाउन्डेशन एव श्री महाकाली ट्रस्ट की भी स्थापना की है। आपने निम्नलिखित लोकोपयोगी एवं धार्मिक कार्य भी पूर्ण किये है जिनमें प्रमुख है—गुजरात सेविंग कमा बापा वाडी सावर कुडला, पाठ-शाला एव छात्रावास सावर कुडला, स्थानकवासी जैन उपा-श्रय राजकोट, गुजरात सेविंग जैन उपाश्रय हैदराबाद, गुजरात, सेविंग जैन साधना एव सेवागृह उपाश्रय मद्रास, गुजरात सेविंग आरोग्य धाम, वसई बम्बई, गुजरात सेविंग अतिथि गृह वसई बम्बई, गुजरात सेविंग एम्बुलेस सावर कुडला धरमपुर आदि। आप अनेक सस्थाओ मे अनेक पदो पर कार्यरत भी हैं जिनमे मुख्य इस प्रकार है श्री सौराष्ट्र दशा श्री माली सेवा सघ बम्बई कमेटी मेम्बर, श्री लल्लू भाई सेठ फाउन्डशन बम्बई ट्रस्टी, सावर कुंडला मित्र मंडल बम्बई ट्रस्टी, स्था. जैन श्रीसंघ विलेपार्ले बम्बई कमेटी मेम्बर, श्री दिवालीबेन रुगनाथ दोशी फाउन्डेशन ट्रस्टी, दशा श्रीमाली जैन बोर्डिंग सावर कुडला कमेटी मेम्बर, श्री महाकाली ट्रस्ट सांवर कुंडला ट्रस्टी, श्री व. स्था. जैन स्वाध्याय संघ घाट-कोपर ट्रस्टी, श्री सावर कुडला दशा श्रीमाली जैन युवक मण्डल बम्बई ट्रस्टी, श्री काया बामा जोशी परिवार बम्बई ट्रस्टी, सावर कुंडला दशा श्री माली स्था. जैन संघ सांवर कुंडला ट्रस्टी श्री बालचंद मुन्दरजी दोशी रोजगार लक्ष्मी शैक्षणिक नकुल सलाहकार आदि अनेक सस्थाओ में अनेक पदो पर आपका प्रभाव पूरे गुजरात में व्याप्त है। आप अनेकों संस्थाओ को मुक्त हाथो से सहयोग प्रदान करते रहते हैं। आपके तीन सुपुत्र एवं चार सुपुत्रीयां हैं। आपकी धर्मपत्नि श्रीमती ज्योति बेन भी आपके कार्यो में हमेशा सहयोग प्रदान करती रहती है।

## श्री बालचन्द देवीचन्द संचेती
## पूना



आपका जन्म महाराष्ट्र प्रान्त के अहमदनगर जिलान्तर्गत रुई ग्राम (तालूका पारनेर) में 14-7-1939 को श्रीमान् देवीचदजी सचेती के यहाँ हुआ। एस. एस सी. तक शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात् आप पूना पधारे एवं मिर्ची का होलसेल व्यवसाय प्रारभ किया। आज मिर्ची व्यवसाय में आपका नाम प्रख्यात एव सर्वोपरि स्थान पर है। आप अनेक सस्थाओ में अनेक पदो पर रहते हुए अपनी अमूल्य सेवाएँ प्रदान कर रहे हैं। धार्मिक सामाजिक, राजनैतिक, शैक्षणिक आदि अनेक संस्थाओ से आप जुड़े हुऐ है। आप अनेक संस्थाओ को मुक्त हाथ से सहयोग भी प्रदान करते रहते है। अ भा श्वे. स्था. जैन कान्फ्रेन्स दिल्ली के आप कार्यकारिणी के सदस्य भी है। मारवाडी हॉस्पीटल पूना, आदि को भी सहयोग प्रदान कर चुके है। श्री जैन संघ पूना के आप 9 वर्ष तक उपाध्यक्ष पद पर भी रह चुके है। के. एम. हॉस्पीटल पूना के सन् 1976 में उद्घाटन पर तत्कालीन भारत की प्रधानमत्री स्व. श्रीमती इदिरा गांधी द्वारा आप सम्मानित भी हो चुके हैं। इसके अलावा सन् 1984 में तत्कालीन भारत के राष्ट्र-पति श्री ज्ञानी जेलसिंह द्वारा भी मण्डल व्यापारी क्षेत्र पूना की ओर से भी आप पुरस्कार प्राप्त कर चुके है। आप मिर्ची के होलसेल स्पेस्लिस्ट व्यापारी है आपके पूना में मिर्ची के कई विशाल गोदाम है जिनमें लगभग 50 हजार मिर्ची के बोरो का विशाल भण्डार है मिर्ची व्यवसाय मे आपका आधिपत्य साम्राज्य है। आप धार्मिक सामाजिक के अलावा राजनैतिक संस्थाओ में भी सक्रिय भाग लेते रहते है। आचार्य श्री आनन्दऋषीजी म. सा. के आप परम भक्त है। आपको अनेकों धार्मिक, राजनैतिक, सामाजिक संस्थाओ की ओर से अनेक अभिनन्दन प्रशस्ती पत्र भेटकर सम्मानित किया जा चुका है। आपका पूरे पूना शहर में काफी प्रभाव एव प्रतिष्ठिता प्राप्त है। आप प्रत्येक कार्यो मे भाग लेते रहते हैं। समाज के हर कार्यो में हमेशा सदैव अग्रसर रहते हैं।

# श्री सुरेन्द्र कुमार दस्सानी
## बम्बई



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के बीकानेर शहर में 26-2-1957 को सेठ साहब श्रीमान् दीपचन्दजी दस्सानी के यहाँ हुआ। बी काम सी ए तक की शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात आप बम्बई पधारे एवं वहां पर हीरा व्यवसाय आयात निर्यात एवं इन्वेस्टमेन्ट का व्यवसाय प्रारम्भ किया। मैसर्स पी पी जैन एण्ड कम्पनी के आप डायरेक्टर हैं। आपकी बचपन से ही धर्म के प्रति काफी रुची रही है। आप साधुमार्गी आचार्य प्रवर श्री नानालालजी म सा के परम अनन्य श्रावक भक्तों में से एक है। आपका एक ही ध्येय हमेशा बना रहता है कि जिस काम को हाथ में लिया उसे ऐसा व्यवस्थित ढंग से बढ़िया कार्य पूर्ण करें। या तो काम करना ही नहीं और अगर उसको पूरा करने की जिम्मेदारी ली है तो ऐसा अच्छा काम करके दिखावें कि दुनिया देखती रह जावे। आप अनेक संस्थाओं में अनेक पदों पर कार्य कर रहे हैं सभी संस्थाएँ सर्वोपरि विकास के उन्नति के शिखर पर है। आप दि बम्बई डायमण्ड मर्चेण्ट एसोसियेसन के कार्यकारिणी के सदस्य, अ भा साधुमार्गी जैन समता युवक संघ रतलाम के मंत्री, अ भा साधुमार्गी जैन संघ बीकानेर के सहमंत्री, श्री साधुमार्गी जैन संघ बम्बई के सहमंत्री, श्री बीकानेर ओसवाल मित्र मण्डल बम्बई के संस्थापक एवं भारत जैन महामण्डल, जयपुर कल्चर सोसायटी, समता चेरीटेबल ट्रस्ट आदि अनेकों संस्थाओं को भी अनेक पदों पर अपनी सेवाएँ अर्पित कर रहे हैं। आप प्रतिवर्ष 50 हजार रुपये का दान अनिवार्य रूप से करते ही है। समता युवा संघ द्वारा स्वधर्मी बन्धुओं का कर मुक्त ऋण की व्यवस्था में योगदान करते हैं। गोशाला के संचालन एवं गरीबों को →

दवाईयां आदि में सहयोग देते रहते हैं। समता भवन में भी सहयोग प्रदान किया है। बीकानेर में गत वर्ष जो 25 दीक्षाएँ आचार्य श्री के सानिध्य में हुई उसका सफल आयोजन कराने में आपका योगदान महत्त्वपूर्ण रहा था आप साधुमार्गी संघ के काफी कर्मठ कार्यकर्ता युवा रत्न है। आपके भ्राता बीकानेर में सराफ का कार्य करते हैं। बम्बई में जितने भी कार्यक्रम होते हैं उनमें आप भाग लेते रहते हैं। आपके दिमाग में ऐसी ऐसी नयी योजनाएँ हैं अगर उसे क्रियान्वित की जावे तो समाज में काफी रचनात्मक प्रगति हो सकती है। समाज को आपसे काफी आशाएँ हैं।

# श्री सुशीलकुमार जैन
## दिल्ली



आपका जन्म दिल्ली में 1-3-1967 को श्रीमान् सत्यनारायण जैन के यहाँ हुआ। मैट्रिक तक शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात् आपने अपने पिताजी के साथ व्यापार में कदम बढाये। वर्तमान में आप स्टील एवं आयरन का व्यापार एवं कमीशन एजेन्ट का कार्य दिल्ली में कर रहे हैं। आप शासन प्रभावक प रत्न श्री सुदर्शनलालजी म सा के परम विशिष्ट भक्तों में से एक हैं। गुरु भक्ति के प्रति आपकी अगाढ श्रद्धाभाव है। समाज सेवा के हर क्षेत्र में आप हमेशा अग्रसर रहते हैं। आप अनेक संस्थाओं को बहुत अच्छी संख्या में आर्थिक सहयोग प्रदान करते रहते हैं दान पुण्य में हमेशा अग्रसर रहते हैं। आप अपने पिताजी के व्यवसाय कार्य में सहयोग प्रदान करते रहते हैं। आपका पूरा परिवार धर्म के प्रति श्रद्धावान् है। आपकी आतिथ्य सेवाएँ स्मरणीय रहती हैं। आप हमेशा धर्माराधना में तत्पर रहते हैं।

# श्री रविन्द्रकुमार जैन, (सियाल) (समीचा-मेवाड़) बम्बई



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के मेवाड़ प्रान्त में समीचा (कुंभलगढ-मेवाड़) (राज ) में 18-12-1949 को श्रीमान् गेहरीलालजी सियाल (जैन) के यहाँ हुआ। हायरसेकेन्ड्री तक शिक्षा पूर्ण करने के पश्चात् आप बम्बई पधारे एवं सन् 1968 में ज्वैलर्स सर्राफ का व्यवसाय प्रारंभ किया। वर्तमान में आप सी. पी टेंक गुलालवाड़ी के नाके पर शा. सुखलाल मागीलाल एण्ड कम्पनी के नाम से सर्राफ ज्वैलर्स का व्यवसाय करते है। श्रमण संघीय प्रवर्तक श्री अम्बालाल जी म. सा. एवं महामंत्री श्री सौभाग्यमुनिजी म. सा. 'कुमुद' के आप अनन्य भक्त है श्री व. स्था. जैन श्रावक संघ (मेवाड़) के आप पूर्व मे उपप्रमुख पद पर एवं वर्तमान में सलाहकार समिति के सदस्य के रूप मे अपनी सेवाएँ अर्पित कर रहे है। श्री मेवाड संघ ठाकुरद्वार के वर्तमान में उपाध्यक्ष भी बने हुएँ हैं। आपकी जन्म भूमि समीचा मे प्राथमिक विद्यालय के भवन निर्माण में पूर्ण रूप से आपने ही सहयोग प्रदान किया हैं। आपके तीन भ्राता श्री मागीलालजी, नन्दलालजी, एवं प्रकाशचंदजी भी बम्बई में ही व्यवसाय कर रहे है। आपकी बम्बई सर्राफ ज्वैलर्स की चार दुकाने हैं.-(1) मे. सुखलाल मागीलाल एण्ड कम्पनी, (2) ए वन ज्वैलर्स, (3) विशाल सेल्स कार्पो, (4) मंगलदीप ट्रेडिंग कम्पनी। महामंत्री श्री सौभाग्यमुनिजी म. 'कुमुद के बम्बई चातुर्मास को सफल बनाने मे आपका पूर्ण सहयोग रहा था। बम्बई मेवाड संघ के सभी साधना भवनों के निर्माण कार्यो में आपका पूर्ण सहयोग रहा है। समाज के हर कार्यो में आप सेवार्थ हमेशा अग्रसर रहते हैं। आप कर्मठ सेवा भावी युवा कार्यकर्ता हैं।

# श्री मांगीलाल मादरेचा (सेमा-मेवाड़) बम्बई



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के मेवाड़ क्षेत्र के सेमा नामक छोटे से ग्राम में सन् 1955 को श्रीमान् वृद्धिचंदजी मादरेचा के यहाँ हुआ। सेकेण्ड्री स्कूल तक की शिक्षा पूर्ण करने के पश्चात् आप सन् 1971 में बम्बई पधार गये और यहाँ आकर आपने बिल्डिंग-बिल्डर्स का व्यवसाय प्रारंभ किया। हँसमुख चेहरा, मधुर व्यवहार, मधुर वाणी, बुद्धिमत्ता, कार्य में तत्परता, स्वभाव में नम्रता, हृदय मे कोमलता, अगाढ़ धर्म श्रद्धा, आदि ऐसे अनेक गुणो का संगम आपमे विद्यमान है। श्री व. स्थान० जैन श्रावक संघ (मेवाड) के वर्तमान मे आप मंत्री पद पर रहकर अपनी अमूल्य सेवाएँ अर्पित कर रहे है। इनके अलावा भी अनेक संस्थाओं मे अनेक पदों पर कार्य कर सेवाएँ प्रदान कर रहे है। मेवाड केशरी के मंत्री, अ भा श्वे. जैन कान्फ्रेन्स दिल्ली के सदस्य, चैतन्य संस्कृति मंच के संरक्षक आदि में भी आप सेवाएँ दे रहे हैं। बम्बई मेवाड़ संघ के सभी साधना सदनों के निर्माण स्थापना मे आपने स्वयं ने तथा अन्य मे सहयोग हेतु आपने काफी कार्य किया। उदयपुर मे इस वर्ष आचार्य श्री देवेन्द्रमुनिजी म. के आचार्य चादर प्रदान समारोह के अवसर पर उदयपुर के समीप हल्दी घाटी मे महावीर कूलर प्याऊ के निर्माण स्थापना मे भी आपने पूर्ण सहयोग एवं कार्य किया है। आवरी माता मे प्याऊ की भी व्यवस्था की गयी है। आप अच्छे संचालक एवं स्पष्ट निर्भिक वक्ता भी है। आदर्श सेवा मण्डल, जैन श्योसल क्लब, मेवाड संघ, जैन कान्फ्रेन्स केशरी आदि संस्थाओं अनेक श्री संघों द्वारा आपका सम्मान हो चुका है। किसी भी कार्यक्रम मे अगर राशि एकत्रित करनी हो तो उसकी जिम्मेदारी आपको संचालन करने की देदी जावे तो चन्द मिनटों मे धन का अबांर लग जाता है ऐसी आपमें कला है। समाज की उन्नति उत्थान के प्रति आप हमेशा कार्यशील रहते है। आप कर्मठ सेवा भावी युवा कार्यकर्ता युवक रत्न है।

# श्री शातिलाल काकरिया
## बैंगलौर



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के जोधपुर जिले के चौकडी कला में 12 2-1949 को हुआ। आपके पिताजी का नाम स्व श्री गादलचन्दजी काकरिया है। सन् 1965 में एस एस सी की शिक्षा पूर्ण कर आप युनाइटेड इण्डिया इन्शोरेंस कम्पनी मद्रास में सेवा काय मे लगे और फिर डिविजनल मैनजर जैसे उच्च पद पर पहुँचे। इसके अलावा काकरिया मोपेडस्स प्रा लि बैंगलौर (निमाण मोपटम) मैसस राजस्थान फायनन्स सिन्डीकेट बैंगलोर आदि ख्यात नाम प्रतिष्ठान भी आपके कायरत हैं। आप अनेका सस्थाओ मे अनेक पदों पर रहकर समाज का अपनी अमूल्य सेवाएँ अर्पित कर चुके हैं और आज भी दे रहे हैं। आपके जैष्ठ भ्राता श्री गौतमचन्द काकरिया मद्रास भी सक्रिय समाज सेवी युवा रत्न हैं। आपका पूरा परिवार स्व श्री मरुधर केसरीजी म सा एव वतमान मे प्रवतक श्री रुपचन्दजी म सा 'रजत' के अनन्य भक्त हैं। राजस्थान युवक एसोसियेशन, बैंगलौर के आप 1987-88 में सेक्रेट्री एव 1992 93 मे फोर सेक्रेट्री पदों पर सेवाएँ दे रह हैं। अपनी जन्म भूमि चौकडी ग्राम म गौशाला, अस्पताल, प्याऊ स्कूल, जैन स्थानक आदि कार्यों मे आपने काफी अच्छा सहयोग प्रदान किया है।

आपकी धमपत्नि श्रीमती विमला काकरिया महान तपस्वी रत्ना है। सन् 1992 मे 71 दिनों तक के उपवास मे 30 दिनों तक विना पानी के उपवास पूर्ण किये हैं जिसका विश्व गिनिज बुक, लदन, दिल्ली की लिम्का बुक एव बम्बई की जैन रिकाडस् डायरेक्टरी मे नाम सम्मिलित हो चुका है इसके अलावा 41, 31, आदि अनक छोटी बडी तपस्या पूर्ण कर चुके हैं। इस वर्ष विना जल के सिद्धी तप की तपस्या प्रारभ की है। आपका भरा पूरा परिवार धर्म के सुसस्कारों से सुशोभित है। सभी सत-सतियो की आप श्रद्धा भाव से भक्ति सेवा करते रहते हैं।

# श्री जे एम सोहनलाल मूथा
## बैंगलौर



आपका जन्म राजस्थान के मारवाड में रास ग्राम में 27-6-1956 को श्रीमान् मोतीलालजी मूथा के यहा हुआ। बी ए तक की शिक्षा पूर्ण करने के पश्चात् आपने व्यवसाय की ओर अपने कदम बढाये। आप वर्तमान मे अलसूर बैंगलोर में ज्वैलर्स एव बैंकर्स का व्यवसाय करते हैं। आप मूक, समाज सेवी, दानवीर, धर्मवीर, युवा कर्मठ कायकर्ता हैं। आप अनेक सस्थाओं मे अनेक पदो पर रहकर अपनी सेवाएँ अर्पित कर रह हैं। बैंगलौर गौरक्षा शाला, हिन्दी शिक्षण सघ, जैन शिक्षा समिति, श्री एस एस जैन सघ अलसूर, बैंगलौर भगवान महावीर कॉलेज, श्री भगवान महावीर कल्याण मण्डप, ज्ञान मदिर उदयपुर आदि सस्थाओं मे सेवाएँ दे रहे हैं। स्थानकवासी समुदाय के साधु-साध्वीयो की सेवाएँ आप तत्परता से करते हैं। इस वर्ष उपाध्याय श्री केवल-मुनिजी म सा के अलसूर बैंगलोर चातुर्मास कराने मे आपका विशेष योगदान रहा है। आप सम्पूर्ण बैंगलौर के प्रतिष्ठित श्रावक रत्न है। आपने कई सस्थाओं को भरपूर सहयोग भी प्रदान किया है। आप हमेशा सेवा के कार्यों मे अग्रसर रहते हैं। आपकी धर्मपत्नि श्रीमति रसीलीबाई, सुपुत्र श्री मोहन-लाल, राजेशकुमार, पदमकुमार एव नवीन कुमार भरापूरा परिवार भी धर्म के सस्कारों से सुशोभित है। समाज का कोई भी कायक्रम होता है उसमें आप हमेशा अग्रणी रहते हैं। अपनी जन्म भूमि रास मारवाड मे भी अनक परमार्थिक धार्मिक काय आपके द्वारा किये गये हैं। आप कर्मठ काय-कर्ता, उत्साही युवा रत्न है।

# श्री जवाहरलाल बोकड़िया
## बम्बई



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के पाली जिला के सोजत सिटी (खारीया) में 8-9-1952 को हुआ। आपके पिताजी का नाम श्रीमान् लालचंदजी बोकडिया है। बी.एस.सी. तक की शिक्षा पूर्ण करने के पश्चात् सन् 1965 में आप बम्बई पधारे एव 1972 में कपड़े का व्यवसाय प्रारंभ किया। उर्मिलोन सिल्क मिल्स के नाम से निर्मित आपका माल देश के कोने-कोने में जाता है। क्वालिटी में आपका प्रमुख स्थान है, ऐसी क्वालिटी अन्यत्र देखने को नही मिलती। पूरे भारत में आपके डीलर बने हुए है। आप अनेक संस्थाओ में अनेक पदो पर कार्यरत है जिनमें प्रमुख है—सोजत जैन संघ (सामूहिक जैन) के कार्यकारिणी सदस्य, भारत जैन महामण्डल के कार्यकारिणी सदस्य, ओसवाल मित्र मण्डल बम्बई, जैन कान्फ्रेन्स दिल्ली, जैन कान्फ्रेन्स बम्बई शाखा आदि के कार्य-कारिणी सदस्य है। आपके बडे भ्राता श्री नेमीचदजी भी धार्मिक, सामाजिक क्षेत्रो में समाज सेवाओ में अग्रसर है। आप अनेक संस्थाओ को दान देते रहते है। आपने सोजत मे प्याऊ का निर्माण, जानवरो के अस्पताल मे पूर्ण सहयोग, आप स्व. श्री मरुधर केशरीजी म.सा के प्रमुख अन्तेवाशी भक्तों मे से एक है। खारीया के माध्यमिक स्कूल के निर्माण में आपने पूर्ण सहयोग प्रदान किया है। पावनधाम जैतारण में आपकी ओर से 10 मिती का सहयोग प्रदान होता है। श्री मरुधर केशरीजी म. के देहावसान के समय सामूहिक भोज आपकी ओर से ही हुआ था एवं सोजत शहर में हर 50 वर्ष में एक सामूहिक भोज होता है वह भी आपकी ओर से ही होता है जिसमें लगभग 1½ लाख व्यक्ति भोजन करते है। भारत जैन महामण्डल द्वारा आयोजित बम्बई में भगवान् महावीर जन्म ज्यन्ति समारोह में भी आपने पूर्ण सहयोग प्रदान किया था। आज पूरे पाली जिले में आपका काफी प्रभाव है। सोजत पावनधाम या बम्बई जैन समाज में कोई भी कार्यक्रम हो, आपका सहयोग उसमें अवश्य रहता है। उर्मिलोन जैसा क्वालिटी का नाम है वैसी ही समाज सेवाएँ आपकी उच्चकोटी की है। आप सभी कार्यक्रमो मे सदैव भाग लेते रहते है।

# श्री सुनिल चम्पालाल बम्ब
## बम्बई



आपका जन्म महाराष्ट्र प्रान्त के विदर्भ प्रान्त के वर्धा शहर में 28-12-1955 को हुआ। आपके पिताजी का नाम श्रीमान् चपालालजी केशरचदजी बम्ब है। बी कॉम एल. एल बी. तक पढाई पूर्ण करने के पश्चात् सन् 1979 में आप बम्बई पधारे एवं ट्रांसपोर्ट व्यवसाय की ओर अपने कदम बढाये। ट्रासपोर्ट, इंजीनियरिंग, कास्मेटिक सौन्दर्य प्रसाधन वस्तुएँ आदि वस्तुओ का निर्माण आप करते है। बजाज आटो परिवहन के लिए आपके पास लगभग 60 ट्रक है, जो देश के हर कोने मे बजाज आटो का माल एक दूसरी जगह पहुँचाते है। सौन्दर्य प्रसाधन में सन्टूर निविया टेलकम पाउडर, सन्टूर बेबी पाउडर, लिरिल टेलकम पावडर आदि का निर्माण आप स्वयं करते है। आप स्कूली जीवन में भी कई बार सम्मानित हो चुके है। आपके पूज्य पिताजी द्वारा जैन तीर्थ भाण्डव चादा (महाराष्ट्र) एवं जैन बोर्डिंग वर्धा के निर्माण कार्य हाथ मे लिया और उसे पूर्ण करने मे मलग्न थे। आप समाज सेवाओ मे हमेशा अग्रसर रहते है। आप होनहार, विनम्र, उत्साही एवं सुसस्कारी युवक है। आप अनेक संस्थाओ मे अपनी उदारता प्रदान करते रहते है। सभी पूज्य साधु-साध्वियों की सेवाएँ करने मे आप अपने आपको धन्य अनुभव करते है। वर्धा विदर्भ मे आपका काफी प्रभाव है। आपकी धर्म के प्रति बचपन से ही रुची रही है। वाणी में मधुरता, हृदय मे कोमलता, कार्य मे तत्परता, स्वभाव मे नम्रता, व्यवहार मे कुशलता, चेहरे पर हसमुखता मन में अगाढ धर्म श्रद्धा आदि अनेक गुण आप मे दिखाई देते रहते है। आप समाज के होनहार युवा रत्न है।

# श्री ताराचन्द जैन (गोलेछा)
## (पाली-मारवाड)



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के जोधपुर जिले के फलोदी शहर म 1-3-1943 को हुआ। आपके पिताजी का नाम श्रीमान् भूरमलजी गुलेच्छा है। उदयपुर में हस्तकला प्रशिक्षण म बी.एड की शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात् सन् 1965 में अध्यापक पद पर काय प्रारम्भ किया और वतमान म भी इसी पद पर काय कर रहे हैं। आप अच्छे वक्ता, विचारक, प्रबुद्ध, नव चेतन साहित्यिक नेतृत्व एव होनहार युवा कार्यकर्ता हैं। पाली जैन सघ के 1978 स 81 तक मन्त्री पद पर भी सेवाएँ दे चुके हैं। आप अनेक संस्थाओं म अनेक पदों पर अपनी सेवाएँ अर्पित कर रहे हैं। गोडवाल खेलकूद सघ के कार्याध्यक्ष, स्कूल शिक्षा कोच टेनिस पाली जिला। सन 1981 के जनगणना काय म राष्ट्रपति द्वारा रजत पदक स भी सम्मानित हो चुके हैं। इसके अलावा बहुउद्देशीय चिकित्सा शिविरों, शिक्षक सघो, शैक्षणिक अध्ययन साहित्यिक एव सास्कृतिक कार्यक्रमों के आयोजन एव सचालन एव प्रौढ शिक्षा, शराब बन्दी, महिला शिक्षा आदि कार्यों में आपका योगदान काफी महत्वपूर्ण है। समाज के हर काय में आप हमेशा अग्रसर रहते हैं। वर्तमान में आप महावीर जैन धार्मिक शिक्षण शाला का सचालन एव अध्यापन काय करते हैं। सभी पूज्य आचार्यों, साधु-साध्वियों की सेवा भी आप करते रहते हैं। आपके एक सुपुत्री एव दो सुपुत्र भरा-पूरा परिवार है। आपका पूरा परिवार धार्मिक सस्कार से सुशोभित है।

# श्री अजयकुमार जैन
## दिल्ली



युवा रत्न, धर्मनिष्ठ उदार हँसमुख, उत्साही, नम्र एव व्यवहार कुशल श्री अजयकुमार जैन का जन्म स्व श्री मौजीरामजी जैन पजाबी बाग नई दिल्ली में घर सन 1969 में हुआ। आप मानव परिनय स्थान में शिक्षा प्राप्त कर ही रहे थे कि अचानक आपके पिता श्री का स्वर्गवास हो गया। अत बाल-काल में ही आपके नन्हें कन्धों पर पिताजी की सभी जिम्मेदारियाँ आ गयी। आपके शुभ चिन्तकों तथा पारिवारीक जनों के उचित मार्ग दर्शन में आपने अपनी सभी धार्मिक पारिवारिक सामाजिक, व्यापारिक उत्तरदायित्वों का समुचित निर्वाह किया। आपका परिवार अपनी धर्म भावना दानशीलता, आर्थिक समृद्धि एव सेवा भावना में सदैव अग्रणी रहा है। सन् 1989 में आपने विवाह बन्धन को स्वीकार किया। आपकी धर्म पत्नी श्रीमती रुचिका जैन अति उदार, ममतामयी, सरल, सौम्य महिला है। आपको दो सुन्दर पुत्रियों कुमारी श्रेया तथा कुमारी नियति के पिता होने का भी गौरव प्राप्त है।

आपके पिता श्री ने वर्धमान जैन गऊ सदन पट्टी कलियान, सम्मालखा, हरियाणा म बडे ही उदार मन से स्थापित की थी उसका भी आप बडे सुन्दर ढंग स सचालन व व्यवस्था कर रहे हैं। जिसमें आज लगभग 360 गायें सेवा पा रही हैं। इस प्रकार आज आप अपनी अल्प आयु में अपनी कुशाग्र बुद्धि व लगन के कारण अनेकों सामाजिक, धार्मिक शैक्षणिक स्वास्थ्यिक व व्यापारिक सस्थाओं में अनेक पदों को सुशोभित कर रहे हैं।

साथ ही आप काफी दानवीर उदार भी है। आप जीवन प्रकाश योजना के आधार स्तम्भ है। जैन समाज को आप जैसे युवा रत्न पर गौरव है। आप सभी साधु-साध्वीयों की मन-तनन एव धन स सेवा में समर्पित रहते है।

# श्री राजकुमार जैन
## लुधियाना (पंजाब)



व्यवहार में कुशलता, हृदय में उदारता, स्वभाव में नम्रता, वाणी में मधुरता, चेहरे पर हसमुखता, कार्य में बुद्धिमता, सन में अगाढ़ धर्म श्रद्धा, आदि अनेक गुणो से युक्त श्रीमान् राजकुसार जैन का जन्स पजाव प्रान्त के होशियार पुर जिले के जैंजों दो आवा मे 13-9-1943 को हुआ। आपके पिताजी का नाम श्रीसान् जगन्नाथजी जैन जैंजों दो आवा वाले हैं। बी. ए. तक की शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात् आपने व्यवसाय में अपने कदस बढ़ाये। पजाव की जग प्रसिद्ध वूलन फैक्ट्री ओसवाल वूलन मिल्स के आप शहर मे अधिकृत कमीशन ऐजेन्ट का कार्य कर रहे है। आप उत्तरी भारत की अनेकों संस्थाओ में किसी न किसी पदों पर रहकर अपनी अमूल्य सेवाएँ समाज को अर्पित कर रहे हैं। एस एस. जैन सभा लुधियाना के आप सदस्य हैं। आपकी धर्मपत्नि श्रीमती सुमन जैन भी आपकी ही तरह समाज के हर कार्य में वडी रुची एवं श्रद्धा भाव से भाग लेती रहती हैं। लुधियाना एवं पंजाव दिल्ली आदि उत्तर भारत मे आपका काफी प्रभाव है। सभी साधु-साध्वीयो की सेवाएँ करने में आप अग्रसर रहते है। आपके दो सुपुत्र राजेश एवं रोहित जैन एवं एक सुपुत्री अनु भी धार्मिक प्रवृत्तियों में आपका अनुसरण करने लगे है। जैन एकता और संगठन कार्य मे आपकी काफी रुची है आपकी हमेशा यही भावना वनी रहती है कि सम्पूर्ण जैन समाज में एकता संगठन कायम हो और इस हेतु आप प्रयत्नशील भी हैं। आप कर्मठ युवा रत्न हैं।

# श्री नवरत्नमल जैन (मेहता)
## बम्बई



आपका जन्स राजस्थान प्रान्त के चित्तौडगढ जिले के वड़ी सादडी शहर में सन् 1950 में श्रीमान् रुगनाथसिहजी मेहता के यहाँ हुआ। वाल्यकाल में ही आप वम्वई पधार गये एवं हायर सेकेंड्री तक की शिक्षा भी आपने वम्वई में ही पूर्ण की। उसके पश्चात् सन् 1968 से व्यवसाय की ओर कदम वढाये एव इलेक्ट्रीकल सामान का व्यवसाय प्रारभ किया। आप होनहार कर्मठ सेवा भावी कार्यकर्ता युवा रत्न है। सभी साधु-साध्वीयो की आप श्रद्धा भाव से सेवाऐ करते रहते है। शाताकुझ स्थित जैन स्थानक के पास जैन भवन मे आप निवास करते हैं इसलिए प्रतिदिन पूरे परिवार द्वारा धर्मध्यान ज्ञानाराधना संत सती दर्शन सेवा आदि का विशेष लाभ आपको प्राप्त हो जाता है। आप कई संस्थाओ से जुडे हुए है। आपकी वम्वई मे सभी जगह काफी पहिचान भी है। आप समाज सेवा के हर कार्यो मे हमेशा अग्रसर वने रहते है। आपका भरा पूरा परिवार धार्मिक संस्कारो से सुशोभित है। आप समय-ससय पर सभी संस्थाओ को भरपूर सहयोग भी प्रदान करते रहते हैं। स्थानकवासी जैन ससाज में आपका काफी प्रभाव है। हँसमुख चेहरा, वाणी में सधुरता, हृदय में उदारता, व्यवहार में कुशलता, कार्य में दक्षता, उत्साही सरल हृदय, आदि गुणो से युक्त कर्मठ सेवा भावी कार्यकर्ता है।

# श्री बालचन्द रतनलाल खरवड
## बम्बई



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त में मेवाड़ प्रान्त के राजसमंद जिले के गांव गलवा तहसील आमेट में 20-8-1946 को श्रीमान् रतनलालजी पु. मीरामजी खड के यहां हुआ। अपने फूफा के यहां कुवारिया में उच्च माध्यमिक तक की शिक्षा सम्पन्न की पढ़ाई में हमेशा उच्च स्थान ग्रहण करते थे। उसके पश्चात 1963 में आप बम्बई पधारे एवं चार वर्ष तक व्यवसाय का अनुभव लेने के पश्चात सन 1967 में अपना स्वयं का व्यापार प्रारंभ किया। सच्ची लगन एवं कार्यकुशलता से अपने व्यापार को आपने खूब बढ़ाया। इसके साथ-साथ सामाजिक, धार्मिक एवं राजनैतिक कार्यों में अच्छी रुची लेने लगे। अपने गांव में कई विकास के कार्यों में साथ साथ वहां की उच्च माध्यमिक विद्यालय भवन बनाने में अपना पूर्ण सहयोग दिया। कई संस्थाओं को आपने दान भी दिया है। घाटकोपर में आनन्द भवन निर्माण कार्य में भी आप सक्रिय रहे। आप इस समय श्री व. स्था. जैन श्रावक संघ (मेवाड़) घाटकोपर के अध्यक्ष एवं गलवा युवक सेवा संघ के भी अध्यक्ष हैं। मित भाषी मिलनसार अच्छे वक्ता व साथ-साथ कार्यक्रमों के अच्छे संचालक भी है। बम्बई के मेवाड़ संघ द्वारा निर्मित साधना भवन में भी आपने काफी सहयोग प्रदान किया। इसके अलावा आप अनेक कार्यक्रमों में भाग लेते ही रहते हैं। समाज की बहुमुखी विकास के लिए आप हमेशा तत्पर रहते हैं। अस्पताल बनाने में भी आपने पूर्ण सहयोग प्रदान किया है। आपकी धर्मपत्नी श्रीमती भंवरी देवी, सुपुत्र दिनेश कुमार एवं सुपुत्रीयां आशा कुमारी एवं अनिता कुमारी भी धार्मिक प्रवत्तियों में भाग लेते हैं। आप कर्मठ सेवाभावी समाज सेवी युवा रत्न हैं।

# श्री दीपचन्द रूपचन्द पारख
## वाशी-नई बम्बई



आपका जन्म महाराष्ट्र प्रान्त के पूना जिले के गांव (धामणी) कस्बे में 1█-4-1939 को श्रीमान रूपचन्दजी बालचन्दजी पारख के यहां हुआ। इन्टर मीडियेट तक की पढ़ाई पूर्ण करने के पश्चात् आपने सन 1957 में अपना स्वयं का व्यवसाय प्रारंभ किया। आपका बाल्यकाल से ही धर्म के प्रति लगाव रहा है। सभी साधु साध्वीयों की सेवा करने में आप अपना अहोभाग्य समझते हैं। नई बम्बई वाशी में आपका कांदा बटाटा का थोक का व्यवसाय है। अपनी मातृभूमि में जैन स्थानक एवं मन्दिर के निर्माण में आपने काफी सहयोग प्रदान किया है उसमें सबसे बड़ा हिस्सा आपका ही रहा है। वाशी न्यू बाम्बे स्थित जैन स्थानक भवन के निर्माण कार्य में भी आपने काफी सहयोग प्रदान किया है। आप न्यू बम्बई जैन स्थानक के अध्यक्ष पद पर सुशोभित है। न्यू बाम्बे कांदा बटाटा आडत व्यापारी संघ के प्रमुख हैं। स्कूल अनाथालय, अस्पताल प्याऊ आदि के कार्यों में आप हमेशा सहयोग करते ही रहते हैं। आप जब एस. एस. सी. में पढ़ते थे उस समय आपकी योग्यता के कारण राष्ट्रपति से सम्मान भी प्राप्त हो चुका है। आप उग्र तपस्वी भी हैं। पार-बम्बई में आपको स्मृति चिन्ह प्रदान कर सम्मानित भी किया जा चुका है। आपके चार सुपुत्र एवं सुपुत्री हैं। सम्पूर्ण परिवार धार्मिक सुसंस्कारों से सुशोभित है। आप आगन्तुक महानुभावों की सेवा बड़े आदरभाव से करते हैं। नई बम्बई वाशी में आपका काफी प्रभाव दिखायी देता है। आप अनेक संस्थाओं को मुक्त हाथों से अच्छा सहयोग भी प्रदान करते रहते हैं।

# श्री सिरेमल देशलहरा
## दुर्ग (म. प्र.)



आपका जन्म दुर्ग जिले की वालोद तहसील के नेवारीकला ग्राम में 1-10-1918 को उदारमना सेठ श्री मोतीलालजी देशलहरा एवं माता श्रीमती मृगयादेवी देशलहरा के यहाँ हुआ, आपके पूर्वज राजस्थान में ग्राम तिवरी, जिला–जोधपुर के मूल निवासी थे। वहाँ से आपके दादाजी श्री भोमराजजी देशलहरा व्यापार-वाणिज्य की तलाश मे विभिन्न स्थानो पर विचरते हुए ग्राम नेवारीकला में सुस्थापित हुए। आप वचपन से ही कुशाग्र वुद्धि है, आपकी प्रारंभिक शिक्षा हरदा तथा कवर्धा में हुई। आपका विवाह साढे सत्रह वर्ष की आयु मे श्रीमती जमुनादेवी देशलहरा से हुआ। व्यापार के क्षेत्र में आपने अपने अनुज श्री मानकलालजी देशलहरा के साथ मिलकर वहुत नाम कमाया। आपका व्यवसाय क्षेत्र विस्तृत रहा, आपने कृषि, ठेकेदारी, चाँदी, अनाज एव कपडे का थोक व्यवसाय पर अपना ध्यान प्रमुख रूप से केन्द्रित रखा 50 वर्ष की आयु पूर्ण होने पर आपने सक्रिय व्यवसाय अपने अनुज व पुत्रो को सौपकर सामाजिक एवं धार्मिक क्षेत्र मे अपने कर्तव्यो को पूरा करने में अपना ध्यान लगाया। अभी वर्तमान में आपके परिवार मे कपडा, चाँदी, ठेकेदारी, कृषि, टायर के व्यवसाय के अलावा कोक के कारखाने एव खनिज उद्योग आपके आशीर्वाद से चल रहे है।

राजनैतिक पृष्ठभूमि तथा स्वतंत्रता संग्राम में सक्रिय योगदान देनेवाले परिवार से सम्वद्ध होने के कारण आप कांग्रेस के सक्रिय कार्यकर्ता तथा तहसील कांग्रेस कमेटी के अध्यक्ष रहे। आप किसान आदोलनो से जुड़े रहे, तथा जनपद एव ग्राम पचायत के सरपंच रहे। ग्राम नेवारीकला में सडक, स्कूल व अस्पताल की व्यवस्था की तथा क्षेत्र में अनेक वेरोजगारो के लिए रोजगार के अवसर प्रदान किए को-आपरेटिव्ह आंदोलनो से आप सदा प्रभावित रहे तथा जनता मोटर को-आपरेटिव्ह सोसायटी की स्थापना की तथा कई वर्षो तक उसके अध्यक्ष रहे, धार्मिक क्षेत्र में आप विशेष रूप से सक्रिय हैं। तथा आचार्य श्री नानालालजी म. सा. में आपकी अनन्य →

→

श्रद्धा है। आपने महाकौशल-धार्मिक शिक्षण शिविर ट्रस्ट के माध्यम से शिविर लगाकर छत्तीसगढ़ एव महाकौशल क्षेत्र के प्राय- सभी वडे शहरो मे वच्चो व युवाओ मे धार्मिक सस्कारो का प्रत्यारोपण कर रहे हैं। आप इस ट्रस्ट के वर्षों से अध्यक्ष है। आप देवानंद जैन स्कूल राजनादगाँव के ट्रस्टी है। सादा जीवन उच्च विचार आपका आदर्श रहा है।

# श्री मांगीलाल संचेती
## दुर्ग (म. प्र.)



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के जोधपुर जिले के इन्द्रोका नामक ग्राम में 10-1-1923 को श्रीमान् कालूरामजी संचेती के यहाँ हुआ। प्रायमरी स्कूल तक की शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात् आप दुर्ग पधारे एव सर्विस करने लगे। उसके पश्चात् वि. स 2010 में मैसर्स राजेन्द्र क्लॉथ स्टोर्स एव श्री पारसमल नेमीचंद नाम से स्वयं का कपड़े का व्यवसाय प्रारभ किया। आप श्री व स्था. जैन श्रावक सघ, दुर्ग के वरिष्ठ उपाध्यक्ष हैं एवं जनता ट्रासपोर्ट दुर्ग के पूर्व उपाध्यक्ष पद पर रह चुके हैं। आप जैनाचार्य श्री जयमलजी म. सा की समुदाय के स्व. युवाचार्य श्री मधुकरमुनिजी म सा., श्री वृजलालजी म. सा, मत्री मुनि श्री हजारीमलजी म सा. के अनन्य भक्तगण है। आप अनेक संस्थाओ को मुक्त हाथो मे सहयोग प्रदान करते रहते है। आपके भ्राता श्रीमान पारसमलजी संचेती भी साथ में सयुक्त परिवार मे ही रहते हैं। आपके परिवार में लगभग 30 सुपुत्र, सुपौत्र, सुपौत्रियाँ का भरापूरा परिवार है। पूरा परिवार धार्मिक संस्कारो से सुशोभित है। सेवा के हर कार्यो मे आप हमेशा अग्रसर रहते हैं। आप नियमित ज्ञान, ध्यान, धर्म क्रियाएँ वरावर करते रहते है। आपका दुर्ग शहर में काफी प्रभाव विद्यमान है। साधु-साध्वियो की सेवाएँ करने में आप अपने आपको धन्य मानते है।

## श्री मतोपकुमार वाफना
## राजनादगाँव (म प्र)



आपका जन्म मध्यप्रदेश प्रान्त के राजनादगाव शहर म 28 4 1966 को श्रीमान लूनकरणजी वाफना के यहाँ हुआ। कठोर परिश्रम का कोई विकल्प नहीं इस उक्ति को अपने जीवन में चरितार्थ करने वाले श्री वाफना अ भा सुधर्म जैन नवयुवक मण्डल के महामंत्री हैं। राजनादगाव की तेनिहासिक कई संस्थाओं में पदाधिकारी के माध्यम से तन, मन, धन द्वारा अर्पित आपकी सेवाएँ युवा पीढ़ी के लिए प्रेरणा स्रोत है। श्री सुधर्म जैन नवयुवक मण्डल राजनादगाव की अप्रतिम प्रगति के आप आधार स्तम्भ हैं। मानव जीवन की सार्थकता एव सफलता के लिए जीवन म सुधर्म को अपनाकर भौतिकवाद की चकाचौंध से दूर रहकर आपने अपने जीवन को सुसंस्कार शील बनाया है। धार्मिक शिक्षण शिविरों म शिविरार्थियो का अदम्य उत्साह बढाने हेतु एव युवकों को धर्म से जोडने हेतु आपकी सूझ-बूझ मार्गदर्शक रही है। आप ओजस्वी वक्ता है एव सुधर्म प्रचारक मण्डल के प्रमुख स्वाध्यायी है। आप ज्ञान गच्छाधिपति तपस्वी राज श्री चंपालालजी म सा के परमभक्त हैं। सभी साधु-साध्वियों की सेवा करने में आप अपने आपको धन्य अनुभव करते हैं। आप ज्ञान, ध्यान धर्म के रंग म व्यस्त रहते हैं। आप अभी अविवाहित हैं। जैन युवक मण्डल राजनादगाव के आप कोषाध्यक्ष पद पर कार्य भार कर रहे हैं। इनके अलावा अनेक संस्थाओं म अनेक पदों पर कार्य कर रहे हैं। आप पाँच भाई एव एक बहिन हैं। वर्तमान में आपके राजनादगाव शहर में प्लायवुड एव सर्राफ का व्यवसाय है सभी परिवार सयुक्त रूप से रहता है एव धार्मिक संस्कारों से सुशोभित है। आगन्तुक महानुभावों की सेवा आप उत्कृष्ट भाव से करते हैं। साधु-साध्वियों की विहार एव अन्य सेवाएँ आप अपनी लग्न श्रद्धा से करते हैं। आप कर्मठ कार्यकर्ता युवा रत्न श्रावक रत्न है।

## प श्री रविचन्द्र जैन
## दमोह (म प्र)

आपका जन्म मध्यप्रदेश प्रांत के सागर जिले के बलह कस्बे म सन 1919 को श्रीमान् सेठ गोपालदासजी जैन के यहाँ हुआ। श्री गणेश दिगम्बर जैन विद्यालय मोरार भवन, सागर (म प्र) म साहित्य विशारद तक का अध्ययन पूर्ण किया। उसके पश्चात आपने व्यवसाय की ओर कदम बढाये। आज से 50 वर्ष पूर्व दमोह (म प्र) में अपना बर्तनों का व्यवसाय प्रारंभ किया जो आज थोक एव खेरज व्यापार म दमोह मे प्रमुख स्थान बनाये हुए है। कठिन मेहनत ईमानदारी, व्यवहार कुशलता, मधुर व्यवहार से आप सम्पूर्ण दमोह में प्रसिद्ध हो गये। समाज की अनेक संस्थाओं में आप अध्यक्ष, मंत्री एव सामाजिक संस्थाओं के सदस्य हैं। इसके पूर्व आप चौधरी दिगम्बर जैन मंदिर के अध्यक्ष, महिला ज्ञान मंदिर, जैन पाठशाला के मंत्री भी रह चुके हैं। आप समाज के हर सेवा कार्यों में हमेशा अग्रसर रहते हैं। आप अनेक जैन जैनेतर समाज की अनेक संस्थाओं को अच्छी संख्या में सहयोग राशि भी प्रदान कर चुके हैं और अब भी दे रहे हैं। आपको अनेक संस्थाओं की ओर से सम्मानित कर प्रशस्ति पत्र स्मृति चिन्ह भी प्रदान किये जा चुके हैं। गजरथ समिति, जैन पंचायत दमोह कुण्डलपुर जैन क्षेत्र द्वारा भी सम्मानित कर प्रशस्ति पत्र दे चुके हैं। आपके परिवार में आपकी धर्मपत्नि, सुपुत्र सुपुत्री आदि सभी धार्मिक संस्कारों से सुशोभित है। धार्मिक सामाजिक क्षेत्रो मे आपका अग्रगणी स्थान है। आप अनेक धार्मिक अनुष्ठानों में बड़ी रुची से भाग लेते रहते हैं। जैन दर्शन में आपकी काफी रुची हैं एव आपने साहित्य विशारद की पदवी भी ग्रहण की हैं। आपको दमोह सागर क्षेत्र के जैन समाज मे पण्डितजी के नाम से सभी प्रेम से पुकारते हैं। आप समाज के कर्मठ सेवा भावी कार्यकर्ता हैं। आपका दमोह (म प्र) में वर्तमान में प्रभात बर्तन भण्डार का स्टील के बर्तनों का प्रतिष्ठित व्यवसाय है।

# श्री मोहनलालजी श्री श्रीमाल
## · दुर्ग



श्री मोहनलालजी श्रीश्रीमाल (उम्र 6' वर्ष) मूल निवासी तींवरी (जिला जोधपुर) राजस्थान के उदारमना दृढ़धर्मी सुश्रावक श्री प्रेमराजजी श्रीश्रीमाल के चार मुपुत्रो मे से दूसरे नम्वर के सुपुत्र है। श्री मोहनलालजी ने अपने प्रचण्ड आत्म पुरुषार्थ से जीवन मे प्रगति के पथ पर आगे कदम वढ़ाये है। जीवदया प्रेमी स्वाध्याय सामायिक एवं धार्मिक शिक्षा के प्रति आपकी सदैव रूचि रही है। स्वास्थ्य की परवाह न करते हुए आप स्वाध्याय प्रवृत्ति मे सदा दिलचस्पी रखते है। दीन-दुखियों की सेवा मे सदा सलग्न रहते है।

आपकी धर्मपत्नी कर्त्तव्यपरायण, धर्म उत्साही श्रीमती हुलासी देवी एव आपके चारो होनहार मुपुत्र सर्व श्री मदन जैन, राजेन्द्रकुमार, सुनीलकुमार व अनिलकुमार तथा पौत्र भरत व पंकज आदि समस्त परिवार दुर्ग नगर की धार्मिक, सामाजिक एवं शैक्षणिक सस्थाओ मे अग्रणी होकर तन-मन-धन से उत्तम सेवा प्रदान कर रहे है। आपके ज्येष्ठ सुपुत्र श्री मदन जैन कांग्रेस (आई) के युवा नेता व अनेक सस्थाओ मे पदाधिकारी व सक्रिय है।

श्री मोहनलालजी श्रीश्रीमाल के सादगी एव सौजन्यता-पूर्ण व्यवहार से श्रीसंघ व समाज के लोगो में आपका आदरणीय स्थान है। आपके ज्येष्ठ भ्राता स्व. श्री भंवरलालजी श्रीश्रीमाल दुर्ग स्थानकवासी जैनसघ के अध्यक्ष, लघुभ्राता श्री ताराचन्द जी श्रीश्रीमाल दुर्ग नगर भारतीय जनता पार्टी के अध्यक्ष व आपके ज्येष्ठ पुत्र श्री मदन जैन दुर्ग नगर निगम के स्थायी समिति के अध्यक्ष पद पर तथा जैन तरुण क्लव महावीर विद्यालय के अध्यक्ष पदो पर रहकर अच्छी सेवाएँ प्रदान की है। श्री मोहनलालजी श्रीश्रीमाल दीर्घायु बनकर सघ व समाज की उत्तम सेवा वजाते रहे यही मंगल कामना है

# श्री गगाराम जैन
## नई दिल्ली



आपका जन्म हरियाणा प्रान्त के रोहतक जिले मे खडा ग्राम में 12-5-1955 को हुआ। आपके पिताजी क नाम श्रीमान् रामेश्वरदासजी जैन है। बी ए की पढाई पूर्ण करने के पश्चात् आप दिल्ली पधार गये एव सन् 1975 मे स्वयं का व्यवसाय प्रारभ कर दिया। वर्तमान मे आप लेमिनेशन के काम मे आनेवाले मेटेरियल, इलेक्ट्रीकल स्टीप सीटम एव सिलीकोन सीट, वी.पी सीट आदि का खरीद बेचान का व्यवसाय श्री वर्धमान उद्योग नाम के प्रतिष्ठान मे करते है। आप अनेक सस्थाओ के अनेक पदो पर रहते हुए अपनी अमूल्य सेवाएँ समाज को अर्पित कर रहे है। जैन साध्वी पद्मा विद्या निकेतन शक्ति नगर विस्तार, श्री एम एस जैन सभा पश्चिमी विहार, दिल्ली एव श्री अ भा श्वे स्था जैन कान्फ्रेन्स युवा शाखा दिल्ली आदि सस्थाओ मे भी जुडे हुए है। समाज सेवाओ के हर कार्यो मे आप हमेशा अग्रसर रहते है। आपने अनेको सस्थाओ को मुक्त हाथो से सहयोग भी प्रदान किया है। आप श्री वर्धमान उद्योग दिल्ली के मैनेजिंग पार्टनर है। आपका पूरा परिवार धार्मिक प्रवृत्तियो से ओत-प्रोत है। अपनी कठिन मेहनत एव बुद्धिमता मे आप व्यवसाय मे उन्नति के उच्च शिखर पर पहुँचे है। सभी साधु-साध्वियो की सेवाएँ आप आत्म भाव श्रद्धा, भक्तिभाव से करते है। आपकी धर्मपत्नी श्रीमती वीना जैन भी काफी धर्मपरायण श्राविका रत्ना है।

## श्री भँवरलाल श्रीश्रीमाल
## दुर्ग (म प्र)



जन्मभूमि राजस्थान प्रान्त के जोधपुर के तीवरी ग्राम के मूल निवासी श्रीमान भवरलालजी श्रीश्रीमाल सुपुत्र जीवदया प्रेमी धर्मनिष्ठ स्व सुश्रावक श्री प्रेमराजजी श्रीश्रीमाल के ज्येष्ठ सुपुत्र थे। पिछले 17 साल से आप दुर्ग वर्धमान स्थानकवासी जैन श्रावक सघ के अध्यक्ष पद पर रहकर तन मन व धन से पूज्य साधु साध्वीजी एव सघ और समाज की मन, वचन काया के सर्वोत्कृष्ट भाव से सेवा बजा रहे थे। आपकी हृदय सरलता जीव दया व अहिसा के प्रति प्रीति एव धार्मिक शिक्षण व प्रार्थना के प्रति आत्म श्रद्धा अद्भुत एव अनुपम थी। साल में एक बार, दो बार अपने परिवार के साथ पूज्य सत, सतियाजी म सा की सेवा एव दर्शन हेतु महाराष्ट्र, राजस्थान, मैसूर, बंगलौर, मद्रास आदि क्षेत्रो मे अवश्य जाया करते थे। अपने निवास स्थान पर पुत्र, पौत्र, पौत्री आदि परिवार के साथ नित्य प्रति सुबह शाम सामूहिक रूप से प्रार्थना किया करते थे।

आप चार भाइयो में 1 श्री भवरलालजी, 2 श्री मोहनलालजी, 3 स्व श्री मागरमलजी, 4 श्री ताराचदजी एव श्री बडे पिताजी श्री हनुतमलजी एव श्री दीपचदजी आदि समस्त श्रीश्रीमाल परिवार मे धर्म की लगन बहुत ही उच्चतम है। श्री भवरलालजी अपने जीवन की सादगी विवेकपूर्ण स्वजयशील स्वभाव एव जीव मात्र के प्रति करुणा की अनूठी भावना को लेकर दुर्ग नगर समेत छत्तीसगढ क्षेत्र मे जन-जन मे लोकप्रिय बन गये थे। आपकी फर्म प्रवीण एण्ड कम्पनी और प्रदीप एण्ड कम्पनी का व्यवसायिक क्षेत्र मे प्रमुख स्थान है। आपकी धर्मपत्नी श्रीमती त्रिशलादेवी कई वर्षों से महिला जागृति के लिए प्रचड पुरुषार्थ के साथ बहुत ही ऊँची सेवा प्रदान कर रही हैं। श्रमण सघ के स्व आचार्य सम्राट श्री आनन्दऋषिजी म सा, स्व युवाचार्य श्री मधुकरमुनिजी म सा एव वाणी भूषण पूज्य श्री रतनमुनिजी म सा आदि सभी पूज्य सन्त-सतियाजी म सा के प्रति आपकी अगाध श्रद्धा एव भक्ति रही है। →

आपके सुपुत्र श्री प्रवीणकुमारजी, श्री प्रदीपकुमारजी एव डॉ प्रफुल्ल जैन एव सुपुत्री चन्द्रपुर निवासी श्रीमती सरोज वेद आदि पात्र-पात्रियो मे धार्मिक जागृति की लहर छाई हुई है। ऐसे निस्पृही, निराभिमानी, निस्वार्थी, सेवा मूर्ति, कर्तव्यपरायण, उदारमना, सुश्रावक श्री भवरलालजी इसी जुलाई महीने की 14 तारीख की रात्रि के 10। बजे नमस्कार महामन्त्र के पवित्र स्मरण व श्रवण के साथ समाधि पूर्वक पडित मरण को प्राप्त हुए। स्वर्गस्थ आत्मा की सास्वत शाति के लिए श्री वीर परमात्मा से हमारी विनम्र प्रार्थना है।

दीपक बुझ गया ज्योति जलाकर<br>
धूप सली सुलग गई, सौरभ महकाकर<br>
आपकी सेवा सौरभ अमर बन गई

## श्री वशीलाल सिंघवी
## बम्बई



आपका जन्म राजस्थान प्रान्त के मेवाड के गवारडी कस्बे मे 6 4-1953 को हुआ। आपके पिताजी का नाम श्रीमान् जावरराजजी सिंघवी है। बी एस सी तक शिक्षा ग्रहण करने के पश्चात् आप बम्बई मे पधारे एव यहां पर 1980-81 में व्यवसाय प्रारम्भ किया। आप कई सस्थाओं मे कई पदो पर अपनी सेवाएँ प्रदान कर रहे हैं। श्री व स्था जैन श्रावक सघ मेवाड के आप सगठन मत्री हैं। श्री व स्था जैन श्रावक सघ स्टेशन पास चेम्बूर बम्बई के भी आप सदस्य हैं। हल्दीघाटी मेवाड मे स्थापित महावीर कूना प्याऊ के निर्माण कार्य मे भी आपने सहयोग प्रदान किया है आपकी धर्मपत्नी श्रीमती प्रेमलताबाई भी धर्मपरायण श्राविका रत्ना है। आपके एक सुपुत्र एव तीन सुपुत्रियाँ हैं। पूरा परिवार धार्मिक सुसस्कारों से रत है। समाज के हर कार्य मे आप हमेशा अग्रसर रहते हैं। आपने कई सस्थाओं का अच्छा सहयोग भी प्रदान किया है। आप कमठ, सेवा भावी होनहार युवा रत्न हैं। समाज के चहुँमुखी विकास के लिए आप हमेशा चिन्तन करते हुए योजनाबद्ध कार्य करने की प्रेरणा देते रहते हैं।

# श्री शंकरलाल बोथरा
## दुर्ग



धर्म नगरी दुर्ग के 500 घरो के 4000 व्यक्तियों के प्रेरणा स्थान रूप 69 वर्षीय श्री शंकरलालजी बोथरा, राजस्थान के सुप्रसिद्ध ग्राम तीवरी (जोधपुर) के मूल निवासी है। "सादा जीवन उच्च विचार" को अपने जीवन मे मूर्तिमत बनाने वाले सुश्रावक श्री जुगराजजी एव श्रीमती सुवाबाई, बोथरा के तीन तेजस्वी पुत्र स्व. श्री भंवरलालजी स्व. श्री सुन्दरलालजी के पश्चात् आप तृतीय सुपुत्र है। आध्यात्मिक, सामाजिक, राष्ट्रीय एवं शैक्षणिक प्रवृत्तियो मे पिछली चार पीढ़ी से बोथरा परिवार तन, मन व धन से सेवा कार्यो मे कर्तव्य परायणता से जुड़े हुए है और दुर्ग ओसवाल पंचायत के अध्यक्ष पद का कार्यभार वहन कर रहे है। मध्यप्रदेश के एवं भारत के आदरणीय राजपुरुषो एवं जनता के हृदय मे श्री शकरलालजी ने अपनी चौवीस घंटो की निरन्तर निस्वार्थ सेवा प्रवृत्तियों के कारण रूप गौरव से युक्त स्थान प्राप्त किया है। दुर्ग नगर की जनता सुख-दुख के छोटे वड़े विभिन्न कार्यो मे श्री शंकरलालजी की सच्ची सलाह और सेवा लेना पसद करते हैं। सामाजिक सेवा एवं भावी पीढ़ी रूप बच्चो में नैतिक सस्कार डालने हेतु श्री मारवाड़ी विद्यालय एव श्री महावीर विद्यालय जैसी दुर्ग नगरी की गरिमा पूर्ण कई संस्थाओं के विकास मे आपका सदैव महत्वपूर्ण योगदान रहा है। प्रत्येक विषयो मे गंभीरता के साथ सोचकर निर्णय लेना यह आपके जीवन की खास विशेषता है। धन या सेवा प्राप्ति हेतु आपकी पेढ़ी पर आया हुआ कोई भी व्यक्ति निराश वनकर खाली हाथ नहीं जाता है

सभी धर्म व सम्प्रदाय के संतों एवं पूज्य जैन साधु साध्वीजी सहित चतुर्विध श्री सघ की सेवा मे आप श्रीमान् एवं आपके परिवार मे धर्मपत्नी श्रीमती विदामीदेवी आदि परिवार के →

→ सभी लोगो का सेवा कार्य मे सदैव सहयोग मिलता रहता है। आपके स्व पिता श्री जुगराजजी ने श्री अखिल भारतीय साधु मार्गीय जैन सघ बीकानेर के उपाध्यक्ष पद को विभूषित किया था वैसे ही श्री शकरलालजी आज भी दुर्ग नगरी की अनेक ऐतिहासिक सस्थाओं मे विविध पदो पर अपनी उच्चतम निस्वार्थ सेवाएँ प्रदान कर रहे है, श्री शंकरलालजी बोथरा परिवार का जीवन आचार्य भगवन्त श्री नानेश के प्रति सम्पूर्ण आस्था एवं दृढ़ श्रद्धा के साथ समर्पित है।

# श्री सुशीलकुमार जैन
## लुधियाना

आपका जन्म पंजाब प्रान्त के अमृतसर शहर में 1-12-1930 को श्रीमान् रिखीरामजी जैन के यहाँ हुआ। वी.ए. की शिक्षा पूर्ण कर आप लुधियाना पधारे एव स्वयं का व्यवसाय प्रारंभ किया। मैसर्स संगम वियर्स ग्रुप ऑफ इण्डस्ट्रीज के आप डायरेक्टर है। कठिन परिश्रम एवं व्यवहार कुशलता से आप व्यवसाय मे चहुँमुखी प्रगति के किनारे पर पहुँचे हैं। सम्पूर्ण लुधियाना मे आपका व्यवसाय काफी प्रसिद्ध है। आप विना किसी प्रसिद्धि के हृदय से गुप्त दान देने मे विख्यात है। आप अनेकों सस्थाओ में अनेक पदो पर रहते हुए अपनी सेवाएँ अर्पित कर रहे है। श्री आत्मारामजी जैन स्वास्थ्य सेवा समिति के आप चेयरमेन है। जन कल्याण धार्मिक सघो के मुख्य कार्यकर्ता है। समाज मे निर्धन एवं असहाय जो बंधु है उनकी समय-समय पर आप सभाल लिया करते हैं। सभी साधु-साध्वियो के प्रति आपकी भक्ति भावना अटूट है। आप आचार्य सम्राट श्री आत्मारामजी म सा. के अनन्य भक्त है। सम्पूर्ण उत्तरी भारत में आपका प्रतिष्ठान सर्वत्र प्रसिद्ध है। आपका भरापूरा परिवार धार्मिक संस्कारों से सुशोभित है। आप समाज के सभी कार्यक्रमों मे भाग लेते रहते है। आप सेवाभावी युवा कर्मठ कार्यकर्ता है। समाज मे आपका काफी प्रभाव व्याप्त है।

# श्रीमती मूलीबाई खेतमल्ल बोथरा
## दुर्ग (म प्र)



राजस्थान प्रात के जोधपुर जिला मे फलौदी तहसील के ग्राम मारोठ मुजान के निवासी स्व सुश्रावक श्री लिखमीचन्दजी कावर की सुपुत्री 90 वर्षीय श्रीमती मूलीबाई बोथरा धर्मपत्नी श्री खेतमलजी बोथरा ग्राम नायकनवाडा तहसील आशिया निवासी है। अभी आप परिवार के साथ मध्यप्रदेश की धर्म नगरी दुर्ग मे निवास करती हैं। आपका परिवार अपने पुरुषार्थ एव कडी मेहनत और उच्चतम भावनाओ को साथ मे लेकर आज अपने जीवन मे उत्कर्ष बना है। पूज्य मूलीबाई के चेहरे पर सदैव मुस्कान छाई रहती है। दीन दुखी एव गाय कबूतर तथा श्वान आदि मूक प्राणियो के प्रति भी आपकी करुणामय सेवा की धारा सदैव बहती रहती हैं। आगन मे आया हुआ कोई भी प्राणी मूलीबाई के लिए समान है। और उनकी सेवा का लाभ प्राप्त करता है। इस 90 वर्ष की वृद्धावस्था मे भी दर्शन वदन सामायिक स्वाध्याय ध्यान और तप साधना मे अपने स्वास्थ्य की परवाह न करते हुए आप निरतर धार्मिक साधना आराधना मे अपना मन लगा कर रखती हैं आप अपने ग्राम नायकनवाडा में धार्मिक व सामाजिक कार्यों मे लगे रहने के कारण ग्राम मे काफी लोकप्रिय है एव छोटे बडे सभी मूलीजी के नाम से सम्बोधित करते हैं

आपके 6 पुत्रो मे से विशेष रूप से ज्येष्ठ सुपुत्र श्री रतनलालजी बोथरा दुर्ग व स्था जैन सघ के सहमत्री जैन मित्र मडल दुर्ग के सरक्षक एव नई पीढी मे आध्यात्मिक ज्ञान व सस्कार हेतु प्रचड पुरुषार्थ करने वाली छत्तीसगढ क्षेत्र की गौरवशाली सस्था श्री महाकौशल जैन श्वेताम्बर साधुमार्गीय शिविर ट्रस्ट के मत्री आदि विविध सस्थाओ में विविध पदों पर रहकर आप अपना कीमती समय का सदुपयोग करके तन मन धन से समाज उत्थान के लिए सदैव कार्यरत हैं। समाज के छोटे बडे सभी व्यक्तियों को अपने मे वन मक उनकी सेवा अवश्य करते हैं।

समग्र जैन चातुर्मास सूचि प्रकाशन परिषद के विकास कार्यों मे छत्तीसगढ क्षेत्र मे शाखा सयोजक के रूप मे आपकी निस्वार्थ सेवा अविस्मरणीय है।

# श्रीमति फूलावती अशोक राणी जैन
## लुधियाना

आपका जन्म आज से 68 वर्ष पूर्व लाहौर पाकिस्तान में हुआ आप स्व श्री खजानचीलालजी जैन की धर्मपत्नि है। मैट्रिक तक की शिक्षा ग्रहण की उसके बाद आपका सन 1944 मे स्व श्री खजानचीलालजी के साथ विवाह सम्पन्न हुआ। उसके पश्चात् आप पाकिस्तान से लुधियाना आगये और यहा पर टेक्सटाईल्स का व्यवसाय आरम्भ किया। आपके चार सुपुत्र हैं क्रमश श्री पूरणचन्द्रजी, किशोरीलालजी, विजेन्द्र कुमारजी एव नरेन्द्र कुमारजी। श्री विजेन्द्र कुमारजी भी सामाजिक कार्यों में अपने स्व पिताजी की तरह पूर्ववत उसी शान को दृढतापूर्वक निभा रहे हैं। आप अनेक सस्थाओ को भरपूर सहयोग प्रदान करते रहते हैं। वर्तमान मे आप लुधियाना घास मडी में मैसर्स शादीलाल खजानचीलाल जैन के नाम से टेक्सटाईल्स का व्यवसाय करते हैं। आपका भरा-पूरा परिवार धार्मिक सस्कारो मे सुशोभित है। आपके पिताजी पाकिस्तान से आने के बाद प्रथम ऐसे श्रावक थे जो उन परिस्थितियो मे जूझते हुए समाज सेवाओ में सक्रिय रहे। आचार्य श्री आत्मारामजी म सा की प्रेरणा से सामने आयी विपदाओ का सामना करते हुए समाज सेवाओं में सक्रिय रहे। आज उनके लगाये गये बगीचे के पीछे लुधियाना में व्यवसाय भी प्रमुख स्थान रखते हैं। वे भारतीय संस्कृति के मुकम्मल प्रतीक थे। आचार सात्विक थे। आपके सुपुत्र श्री विजेन्द्र कुमार जैन आजकल अनेक सस्थाओं मे अनेक पदो पर कार्य कर रहे हैं। आप समाज सेवक कर्मठ कार्यकर्ता हैं।

# स्व. श्री भोमराज श्रीश्रीमाल बालोद (म. प्र.)



आपका जन्म मध्यप्रदेश प्रांत के छत्तीसगढ़ क्षेत्र के बालोद ग्राम में सन् 1916 में हुआ। आपके पिताजी मूलत- राजस्थान प्रांत के सोमेसर के निवासी थे जो बाद में बालोद आकर बस गये। अढ़ाई वर्ष की वय में आपकी माताजी का देहावसान हो गया और आपको फिर वापिस राजस्थान अपनी दादीजी स्व. श्रीमति गुमानी बाई के पास भेज दिया जहाँ उन्होने आपका लालन पालन किया। 8 वर्ष की वय में फिर आप बालोद आ गये और शिक्षा भी बालोद में पूर्ण की। मात्र 14 वर्ष की वय में आप व्यवसाय में संलग्न हो गये थे। चौबीस वर्ष की अल्पायु में पिताजी का साया भी सिर से उठ गया था व्यवसाय एवं परिवार का सारा भार आपके कंधों पर आ गया था परन्तु फिर भी अदम्य साहस एवं कठोर परिश्रम करके अपनी साधना में निरंतर बढ़ते ही चले। अपनी बड़ी इमानदारी से लक्ष्मी का अर्जन प्रारम्भ किया। रचनात्मक प्रवृत्ति आप में बचपन से ही रही थी। छत्तीसगढ़ अंचल में बालोद में औसवाल भवन के निर्माण कार्य में आपने तन मन धन से महत्त्वपूर्ण योगदान दिया। सभी साधु-साध्वीयोके आप अनन्य भक्त थे। सन् 1965 में छत्तीसगढ़ का सर्वप्रथम धार्मिक शिक्षण शिविर आपने अपने स्वयं के खर्च से सौल्लास सम्पन्न करवाया था। आपके सद् प्रयासो से नगर में विशिष्ट जैन साधु-साध्वीयों के नौ चातुर्मासो का अप्रतिम लाभ उठाया है। आपके विशेष सहयोग एवं मार्गदर्शन मे श्रीमति सीरुबाई भीमराज श्रीमाल महावीर भवन बालोद भवन का भी निर्माण कार्य पूर्ण हुआ। बालोद के माध्यमिक स्कूल में भी एक कमरे का निर्माण आपने करवाया था। आपने श्रीमति सिरुबाई भीमराज श्रीश्रीमाल ओषधि दान ट्रस्ट की भी स्थापना की थी। आप अनेक संस्थाओ में अनेक पदों पर रहकर अपनी सेवाएँ प्रदान करते रहते थे। श्री देव आनन्द जैन शिक्षण संघ राजनांदगांव के आप प्रमुख ट्रस्टी एवं अध्यक्ष भी थे। सद्गुरु कबीर मंदिर के आप प्रमुख आधार स्तंभ थे। आप जनपद ग्राम पंचायत न्याय पंचायत नगर पालिका में अनेक पदों पर सत्तारुढ़ भी हुए थे। आपका गत माह दुःखद निधन हो गया।

# श्री प्रकाशचन्द सी. कानूगो बम्बई



श्री वर्द्धमान स्था. जैन संघ दुर्ग के सेवा निष्ट कर्तव्य परायण जीवदया प्रेमी सुश्रावक श्री चन्दनमलजी बोथरा सुपुत्र श्री हनुमतमलजी एवं श्रीमती मूलीबाई यह तीनों व्यक्ति के जीवन में सबसे बड़ा गुण अपने हृदय की सरलता विशालता एवं नम्रता का था। नाम के मुताबिक श्री चन्दन- मलजी का जीवन निस्प्रही एवं पवित्रता से चन्दन जैसी सौरभ से महका हुआ था। श्री दुर्ग संघ और जैन ओसवाल समाज की प्रत्येक धार्मिक एवं सामाजिक गतिविधियो मे सदैव तन, मन व धन से आपका सहयोग मिलता रहता था।

स्वर्गीय श्री चन्दनमलजी एक कवि के रूप मे धार्मिक कविताओं की रचना और प्रस्तुति बड़े ऊँचे भाव से किया करते थे। उनकी श्रद्धा के आधार स्तंभ समता विभुति परम पूज्य आचार्य भगवन्त 1008 श्री नानालालजी म. सा. थे उनके दर्शन एवं वीतराग वाणी सुनने हेतु सपरिवार जाते थे और व्याख्यान सभा मे अपनी बुलंद स्वर से धार्मिक गान पेश करते थे इसी कारण से वात्सल्य भाव से पूज्य आचार्य श्रीजी उनको कविराज के नाम पुकारते थे।

स्व.श्री चन्दनमलजी की धर्मपत्नी श्रीमती मैंनादेवीजी एवं सुपुत्र होनहार नवयुक श्री गौतमचन्दजी आज भी बड़े उत्साह एवं सम्यक् श्रद्धा के साथ धार्मिक विविध अनुष्ठानों में एवं विशेष रूप से पूज्य पँच महाव्रतधारी साधु-साध्वीजी के स्वास्थ्य लाभ के हेतु अपनी सम्पत्ति और समय का सद्उपयोग करके सेवा सुश्रुषा एव वैयावच्च मे सदैव अग्रसर रहते हैं।

स्व. श्री चन्दनमलजी का सादगी सौजन्यता पूर्ण महान जीवन हम सबके लिए सदैव प्रेरणा रूप बने और हम भी हमारे जीवन मे आते हुवे कष्टो को झेलकर चन्दन की तरह कष्ट दुखों की परवाह न करते हुए अपने जीवन को अहिंसा के पथ पर चलाये यही शुभकामना है

# श्री चुन्नीलाल वेलजीभाई मेहता

## माडवी-कच्छ (गुजरात)



आपका पूरा जीवन और कार्य जैनशासन की समुन्नति मे बीता है। अजरामर सम्प्रदाय (लीम्बडी सम्प्रदाय) के कच्छ विभाग के वरिष्ठ सघपति के पद पर आसीन होकर वि स 2021 से वि स 2037 तक (निरन्तर 25 वर्ष) चतुर्विध सघ की आपकी बहुमूल्य सेवाएँ अजरामर धर्मसघ के इतिहास मे स्वर्ण अक्षर से सदैव अकित रहेंगी।

पू साधु-साध्वीजी म सा के प्रति आपके हृदय मे उमडती हुई भक्तिभावना शासन के प्रति प्रतिबद्धता और किसी भी कठिन समस्या का सरलतम समाधान ढूढ निकालने की कुशाग्र बुद्धिमता बेमिसाल थी। अजरामर धर्मसघ (लीम्बडी सम्प्रदाय) के महामहिम पुण्यवता आचार्य भगवत श्री रूप-चद्रजी म सा के सुवर्णयुगमय शासनकाल के दौरान आपका ही योगदान विशेष रूप से सम्प्राप्त था।

आपके दोनो सुशिक्षित पुत्ररत्न 1 श्री लहेरीप्रातभाई मेहता एव 2 उदारचेता दानवीर डॉ नवीनभाई मेहता अमेरिका मे सुस्थित हैं। एतदर्थ पिछले 12 वर्ष से आप अपने पुत्र-पौत्रादि परिवार के बीच धर्ममय जीवन बीता रहे हैं। उम्र मे नवदशक के नजदीक होते हुए भी आपकी प्रज्ञा सचेष्ट है, और आपने अपने कुलदीपक पुत्ररत्न डॉ नवीनभाई को प्रेरित करके जैनशासन की सेवा मे एव अपनी मातृभूमि कच्छ की जाहिर जनता की सेवायें लाखो का दान दिलवाया है। माडवी छ कोटि जैन सघ के आप 25 साल तक सघपति थे। इसलिए सर्वप्रथम आपने अपनी ओर से श्रीसघ के एव उपाश्रय का नवनिर्माण करवा कर भेंट किया। माडवी की जी टी हाईस्कूल मे आपके सुपुत्र नवीनभाई ने पू मातुश्री प्राणकुवर बहेन चुन्नीलाल मेहता प्रार्थना हॉल एव पू मातृ पितृ वदना के रूप मे उसी नाम का एक हाईस्कूल भुज (कच्छ) मे भी नवनिर्मित सकुल करवाया है। इसके अलावा धार्मिक शिक्षा, मेडिकल, जीवदया, आदि अनेक क्षेत्रो मे दानगगा बहाते रहते है।

आपके हृदय मे दादागुरु श्री अजरामरजी स्वामी के प्रति भारी आस्था है। उनके नाम से अलकृत जैनाचार्य अजरामरजी विद्याधाम के उद्घाटन व नामकरण समारोह मे खास अमेरिका से अपने पुत्र डॉ नवीनभाई को भेजकर पुण्य पुज दादागुरु के प्रति अपनी आस्था की अभिव्यक्ति की। भुज शहर का सबसे विशाल इस शिक्षा-सकुल का उद्घाटन डॉ नवीनभाई ने करके शहर को सुपुर्द किया। विद्याधाम के सचालक दि भुज इग्लिश स्कूल ट्रस्ट ने उनका हार्दिक अभिवादन किया। डॉक्टर साहब ने विद्याधाम को सर्वाधिक आर्थिक सहयोग प्रदान किया है। इस समारोह मे आपकी (श्री चुन्नीलाल भाई की) 25 वर्ष की सुदीर्घ शासन सेवा के उपलक्ष्य मे माडवी छ कोटि जैन सघ के द्वारा और समस्त कच्छ स्था छ कोटि जैन समाज की ओर से आपका "सघ-रत्न" पद से रजतपट्ट द्वारा सम्मानित किया गया। आपके सम्मान का प्रतीक आपके पौत्ररत्न चि निरवकुमार ने स्वीकृत किया।

आप शताब्दि आयु से पार हो स्वस्थ होकर आत्म आराधना के साथ जीवन मगलमय बनाएँ यही परिषद् की ओर से मगल प्रार्थना।

# श्री प्रेमचन्द अचलदासजी मेहता
## बम्बई



आपका जन्म स्वतंत्रता प्राप्ती के वर्ष सन् 1947 में राजस्थान प्रांत के जालौर जिले के साचौर कस्बे मे हुआ । आपके पिताजी का नाम श्रीमान् अचलदासजी फोजराजजी मेहता है। सांचौर मे मिडिल तक पढ़ाई पूर्ण करने के पश्चात् आप अपना भाग्य आजमाने बम्बई पधार गये और यहाँ आकर श्री राम मेटल के नाम से धातु व्यवसाय प्रारंभ किया आज विगत 30 वर्षो से इसमे संलग्न है । आपकी बचपन से ही धर्म के प्रति काफी रुची रही । आप ज्ञान गच्छाधिपति तपस्वीराजजी श्री चम्पालालजी म सा. के विशिष्ठ भक्तों में से एक सुश्रावक रत्न है। अपनी जन्म भूमि साचौर मे स्वनिर्मित अस्पताल का आपने निर्माण करवाया है इसके अलावा प्याऊ का निर्माण, विरामी जालौर धार्मिक स्थलों मे कमरों का निर्माण मे विशेष योगदान भी दिया है। सांचोरी स्थानकवासी मण्डल के मंत्री एवं छाजेड़ जैन समाज के आप प्रमुख सदस्य भी है । जीवदया के कार्य मे आप हमेशा अग्रसर रहते है । जोधपुर सुधर्म प्रचार मण्डल द्वारा साचौर मे भव्य शिविर करवाने के उपलक्ष मे आपके पूरे परिवार को प्रशस्ति पत्र प्रदान किया गया था । आपके तीन सुपुत्र एवं एक सुपुत्री सहित भरापूरा परिवार है । गत वर्ष ज्ञान गच्छाधिपति तपस्वीराज श्री चंपालालजी म. सा. के साचौर मे सफल चातुर्मास करवाने में आपका काफी योगदान रहा है। आप काफी दानवीर भी है। समाज सेवा के हर कार्य में आप हमेशा अग्रसर रहते है। आपके तीनों सुपुत्र व्यवसाय मे तो आपको पूर्ण सहयोग देते ही रहते हैं परन्तु समाज सेवा कार्यो में भी आपकी तरह हमेशा अग्रसर रहते हैं। साचौर एवं बम्बई मे आपका नाम काफी प्रतिष्टा के साथ लिया जाता है ।

# श्री प्रकाशचन्द सी. कानूगो
## बम्बई



आपका जन्म 2-7-1953 को राजस्थान प्रान्त के जालौर जिले के साचौर कस्बे मे हुआ । राजस्थान मे हायर सेकण्ड्री तक अध्ययन पूर्ण करने के पश्चात् आप बम्बई महानगर पधार गये और व्यवसाय की ओर अपने कदम बढ़ाये । स्टील बाजार मे "प्रकाश स्टील" के नाम से आपका व्यवसाय काफी प्रतिष्ठित है । आप बचपन से ही धर्म के प्रति काफी श्रद्धावान है । आप विगत 15 वर्षो से स्टील के थोक स्टोकिस्ट है । इसके अलावा चन्दन एण्ड कानूगो लेण्ड डेवलपमेंटस् का भी कार्य कर रहे है । वाणी मे मधुरता, कार्य मे तत्परता , हृदय मे उदारता, हँसमुख चेहरा, ईमानदारी व सच्ची लगन से आज आप सम्पूर्ण स्टील मार्केट मे ही नही अपितु पूरे देश मे विख्यात हो गये है । आप अनेक संस्थाओं मे अनेक पदों पर रहकर अपनी सेवाएँ समाज देश को अर्पित कर रहे है । आप स्टेनलेस स्टील मर्चेन्ट एसोसियशन के 1989-90 मे चेयरमेन भी रह चुके है। वर्तमान में आप अनेक पदों पर कार्यरत है उनमे मुख्य है दि अरबीट्रेशन कमिटी के चेयरमेन, मरीन लाईन जूनियर चेम्बर्स बम्बई के अध्यक्ष, श्री जैन श्वेताम्बर खरतरगच्छ संघ साचौर के अध्यक्ष, मेटल एण्ड स्टेनलेस स्टील मर्चेन्ट एसोसियसन के कमिटी मेम्बर, कलम्बोली मार्केट कम्पलेक्स के सदस्य, श्री साचोर जैन युवक मित्र मण्डल के सक्रिय सदस्य, स्टील चेम्बर्स ऑफ इण्डिया के सदस्य आदि प्रमुख है। आप खरतरगच्छ समुदाय के गणिवर्य श्री मणिप्रभसागरजी म सा के अनन्य भक्तगण श्रावक रत्न है। आप सुप्रसिद्ध दानवीर भी है । आप समाज सेवा के हर कार्य मे हमेशा अग्रसर रहते है। इस वर्ष साचौर मे आयोजित प्रतिष्ठा महोत्सव को सफल बनाने में आपका ही सर्वोपरि योगदान रहा है। आप अनेकों कार्यक्रमो मे सम्मिलित होकर अपनी सेवाएँ प्रदान करते रहते हैं। समाज को आप से काफी आशाएे है ।

